**तत्रागमद् वासुदेवो वनमाली हलायुधः।**
**कृतवर्मा च हार्दिक्यो युयुधानश्च सात्यकिः ॥ २१ ॥**
**अनाधृष्टिस्तथाक्रूरः साम्बो निशठ एव च।**
**अभिमन्युमुपादाय सह मात्रा परंतपाः ॥ २२ ॥**

अभिमन्युको अपनी पुत्रीका वाग्दान करके राजा विराट बहुत प्रसन्न थे। तत्पश्चात् सब राजालोग अपने-अपने लिये नियत किये हुए स्थानोंमें विश्रामके लिये पधारे। वहाँ वनमालाधारी वसुदेवनन्दन भगवान् श्रीकृष्ण, हलरूपी शस्त्र धारण करनेवाले बलराम, हृदीकपुत्र कृतवर्मा, युयुधान नामसे प्रसिद्ध सात्यकि, अनाधृष्टि, अक्रूर, साम्ब और निशठ—ये सभी शत्रुसंतापन वीर अभिमन्यु और उसकी माता सुभद्राको साथ लिये वहाँ पधारे थे ॥ २०—२२ ॥

**इन्द्रसेनादयश्चैव रथैस्तैः सुसमाहितैः।**
**आययुः सहिताः सर्वे परिसंवत्सरोषिताः ॥ २३ ॥**

जिन्होंने एक वर्षतक द्वारकामें निवास किया था, वे इन्द्रसेन आदि सारथि भी अच्छी तरह सब सामग्रियोंसे सम्पन्न किये हुए रथोंसहित वहाँ आये थे ॥ २३ ॥

**दशनागसहस्राणि हयानां द्विगुणं तथा।**
**रथानामयुतं पूर्णं नियुतं च पदातिनाम् ॥ २४ ॥**
**वृष्ण्यन्धकाश्च बहवो भोजाश्च परमौजसः।**
**अन्वयुर्वृष्णिशार्दूलं वासुदेवं महाद्युतिम् ॥ २५ ॥**

परमतेजस्वी वृष्णिवंशशिरोमणि भगवान् वासुदेवके साथ दस हजार हाथी, उनसे दुगुने अर्थात् बीस हजार घोड़े, दस हजार रथ और दस लाख पैदल सेना थी। इसके सिवा वृष्णि, अन्धक तथा भोजवंशके और भी बहुत-से महापराक्रमी वीर उनके साथ पधारे थे ॥ २४-२५ ॥

**पारिबर्हं ददौ कृष्णः पाण्डवानां महात्मनाम्।**
**स्त्रियो रत्नानि वासांसि पृथक् पृथगनेकशः ॥ २६ ॥**
**ततो विवाहो विधिवद् ववृधे मत्स्यपार्थयोः।**

भगवान् श्रीकृष्णने महात्मा पाण्डवोंको दहेज या निमन्त्रणमें बहुत-सी दासियाँ, नाना प्रकारके रत्न और बहुत-से वस्त्र पृथक्-पृथक् भेंट किये। तत्पश्चात् मत्स्य और पार्थकुलके वैवाहिक सम्बन्धका कार्य विधिपूर्वक सम्पन्न होने लगा ॥ २६½ ॥

**ततः शङ्खाश्च भेर्यश्च गोमुखा डम्बरास्तथा ॥ २७ ॥**
**पार्थैः संयुज्यमानस्य नेदुर्मत्स्यस्य वेश्मनि।**
**भक्ष्यान्नभोज्यपानानि प्रभूतान्यभ्यहारयन् ॥ २८ ॥**

तदनन्तर कुन्तीपुत्रोंके साथ सम्बन्ध स्थापित करनेवाले मत्स्यनरेशके महलमें शङ्ख, नगाड़े, गोमुख और डम्बर आदि भाँति-भाँतिके बाजे बजने लगे। साथ ही उन्होंने खाने योग्य अन्न, भोज्य और पीने आदिकी सामग्री भी प्रचुर मात्रामें प्रस्तुत की ॥ २७-२८ ॥

**गायनाख्यानशीलाश्च नटवैतालिकास्तथा।**
**स्तुवन्तस्तानुपातिष्ठन् सूताश्च सह मागधैः ॥ २९ ॥**

गानेवाले, प्राचीन उपाख्यान सुनानेवाले, नट और वैतालिक सूत-मागध आदिके साथ उपस्थित हो पाण्डवोंकी स्तुति-प्रशंसा करने लगे ॥ २९ ॥

**सुदेष्णां च पुरस्कृत्य मत्स्यानां च वरस्त्रियः।**
**आजग्मुश्चारुसर्वाङ्ग्यः सुमृष्टमणिकुण्डलाः ॥ ३० ॥**

मत्स्यनरेशके रनिवासकी सुन्दरी स्त्रियाँ रानी सुदेष्णाको आगे करके महारानी द्रौपदीके यहाँ आयीं। उन सबके सभी अङ्ग बड़े मनोहर थे। उन सबने विशुद्ध मणिमय कुण्डल पहन रक्खे थे ॥ ३० ॥

**वर्णोपपन्नास्ता नार्यो रूपवत्यः स्वलंकृताः।**
**सर्वाश्चाभ्यभवन् कृष्णा रूपेण यशसा श्रिया ॥ ३१ ॥**

वे सभी नारियाँ उत्तम वर्णकी थीं। रूपवती होनेके साथ ही वे भाँति-भाँतिके सुन्दर आभूषणोंसे विभूषित भी थीं; परंतु द्रुपदकुमारी कृष्णाने अपने दिव्य रूप, यश और उत्तम कान्तिसे उन सबको तिरस्कृत कर दिया ॥ ३१ ॥

**परिवार्योत्तरां तास्तु राजपुत्रीमलंकृताम्।**
**सुतामिव महेन्द्रस्य पुरस्कृत्योपतस्थिरे ॥ ३२ ॥**

उस समय राजकुमारी उत्तरा वस्त्राभूषणोंसे अलंकृत हो महेन्द्रपुत्री जयन्ती-सी सुशोभित हो रही थी। राजपरिवारकी स्त्रियाँ उसे आगे करके दोनों ओरसे घेरकर वहाँ उपस्थित हुईं ॥ ३२ ॥

**तां प्रत्यगृह्णात् कौन्तेयः सुतस्यार्थे धनंजयः।**
**सौभद्रस्यानवद्याङ्गीं विराटतनयां तदा ॥ ३३ ॥**

उस समय कुन्तीनन्दन अर्जुनने अपने पुत्र सुभद्राकुमार अभिमन्युके लिये निर्दोष अङ्गोंवाली विराटकुमारी उत्तराको ग्रहण किया ॥ ३३ ॥



**तत्रातिष्ठन्महाराजो रूपमिन्द्रस्य धारयन्।**
**स्नुषां तां प्रतिजग्राह कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः॥ ३४॥**

वहाँ इन्द्रके समान रूप धारण किये कुन्तीपुत्र महाराज युधिष्ठिर भी खड़े थे। उन्होंने भी उत्तराको पुत्रवधूके रूपमें अङ्गीकार किया॥ ३४॥

**प्रतिगृह्य च तां पार्थः पुरस्कृत्य जनार्दनम्।**
**विवाहं कारयामास सौभद्रस्य महात्मनः॥ ३५॥**

इस प्रकार पार्थने उत्तराको ग्रहण करके भगवान् श्रीकृष्णके सामने महामना अभिमन्यु और उत्तराका विवाह-संस्कार सम्पन्न कराया॥ ३५॥

**तस्मै सप्त सहस्राणि हयानां वातरंहसाम्।**
**द्वे च नागशते मुख्ये प्रादाद् बहुधनं तदा॥ ३६॥**
**हुत्वा सम्यक् समिद्धाग्निमर्चयित्वा द्विजन्मनः।**
**राज्यं बलं च कोशं च सर्वमात्मानमेव च॥ ३७॥**

विवाहकालमें विराटने प्रज्वलित अग्निमें विधिवत् होम कराकर ब्राह्मणोंका पूजन करनेके पश्चात् दहेजमें वरपक्षको वायुके समान वेगवान् सात हजार घोड़े, दो सौ बड़े-बड़े हाथी तथा और भी बहुत-सा धन भेंट किया। साथ ही राजपाट, सेना और खजानेसहित सब कुछ एवं अपने-आपको भी उनकी सेवामें समर्पित कर दिया॥ ३६-३७॥

**कृते विवाहे तु तदा धर्मपुत्रो युधिष्ठिरः।**
**ब्राह्मणेभ्यो ददौ वित्तं यदुपाहरदच्युतः॥ ३८॥**

विवाह सम्पन्न हो जानेपर धर्मपुत्र युधिष्ठिरने भगवान् श्रीकृष्णसे जो धन मिला था, उसमेंसे बहुत कुछ ब्राह्मणोंको दान किया॥ ३८॥

**गोसहस्राणि रत्नानि वस्त्राणि विविधानि च।**
**भूषणानि च मुख्यानि यानानि शयनानि च॥ ३९॥**
**भोजनानि च हृद्यानि पानानि विविधानि च।**
**तन्महोत्सवसंकाशं हृष्टपुष्टजनायुतम्।**
**नगरं मत्स्यराजस्य शुशुभे भरतर्षभ॥ ४०॥**

हजारों गौएँ, रत्न, नाना प्रकारके वस्त्र, आभूषण, मुख्य-मुख्य वाहन, शय्या, भोजनसामग्री तथा भाँति-भाँतिकी पीनेयोग्य उत्तम वस्तुएँ भी अर्पण कीं। जनमेजय! उस समय हजारों-लाखों हृष्ट-पुष्ट मनुष्योंसे भरा हुआ मत्स्यराजका वह नगर मूर्तिमान् महोत्सव-सा सुशोभित हो रहा था॥ ३९-४०॥

**इति श्रीमहाभारते शतसाहस्त्र्यां संहितायां वैयासिक्यां विराटपर्वणि वैवाहिकपर्वणि उत्तराविवाहे द्विसप्ततितमोऽध्यायः॥ ७२॥**

इस प्रकार व्यासनिर्मित श्रीमहाभारत नामक एक लाख श्लोकोंकी संहितामें विराटपर्वके अन्तर्गत वैवाहिकपर्वमें उत्तराविवाहविषयक बहत्तरवाँ अध्याय पूरा हुआ॥ ७२॥

**विराटपर्वकी श्लोक-संख्या**

| | अनुष्टुप् छन्द | ( अन्य बड़े छन्द ) | बड़े छन्दोंका ३२ अक्षरोंके अनुष्टुप् मानकर गिननेपर | कुल योग |
|---|---|---|---|---|
| उत्तर भारतीय पाठसे लिये गये श्लोक | २१२५ | ( १९८ ) | २८३॥ | २४०८॥ |
| दक्षिण भारतीय पाठसे लिये गये श्लोक | २४९ | ( २२॥ ) | ३३॥ | २८२॥ |

विराटपर्वकी सम्पूर्ण श्लोक-संख्या—२६९१

## श्रवण-महिमा

**श्रुत्वा तु चरितं पुण्यं पाण्डवानां महात्मनाम्।**
**नाधिव्याधिभयं तेषां जायते पुण्यकर्मणाम्॥ १॥**

पुण्यकर्मा महात्मा पाण्डवोंका पवित्र चरित्र सुनकर श्रोताओंको आधि ( मानसिक दुःख ) और व्याधि ( शारीरिक कष्ट ) का भय नहीं होता है॥ १॥

**दुर्गतेस्तरणे तेषामायतं तरणं भवेत्।**
**सुभिक्षं क्षेममारोग्यं पुण्यवृद्धिः प्रजायते॥ २॥**

पाण्डवोंका जो दुर्गतिसे उद्धार हुआ, उस प्रसङ्गका पाठ करनेपर मनुष्यके लिये भारीसे भारी संकटसे छूटना सरल हो जाता है। उन्हें सुभिक्ष, क्षेम, आरोग्य तथा पुण्यकी वृद्धि सुलभ होती है॥ २॥

**सर्वपापानि नश्यन्ति जायन्ते सर्वसम्पदः।**
**एकाकी विजयेच्छत्रून् स्मृत्वा फाल्गुनकर्म च॥ ३॥**
**ईतयः सम्प्रणश्यन्ति न वियोगः प्रिये जने॥ ४॥**

अर्जुनके चरित्रका स्मरण करनेसे सारे पाप नष्ट हो जाते हैं, सब प्रकारकी सम्पदाएँ प्राप्त होती हैं और मनुष्य अकेला या असहाय होनेपर भी शत्रुओंपर विजय प्राप्त कर लेता है। इतना ही नहीं, ( अतिवृष्टि आदि ) ईतियोंका नाश होता है और प्रियजनोंसे कभी वियोग नहीं होता॥ ३-४॥

**श्रुत्वा वैराटकं पर्व वासांसि विविधानि च।**
**हिरण्यं धान्यं गावश्च दद्याद् वित्तानुसारतः॥ ५॥**
**प्रीतये देवतानां वै दद्याद् वै द्विजमुख्यके।**
**वाचके तु सुसंतुष्टे तुष्टाः स्युः सर्वदेवताः॥ ६॥**
**ब्राह्मणान् भोजयेच्छक्त्या पायसैः सर्पिषा सितैः।**
**एवं श्रुते च वैराटे सम्यक् फलमवाप्नुयात्॥ ७॥**

विराटपर्वकी कथा सुनकर अपने वैभवके अनुसार भाँति-भाँतिके वस्त्र, सुवर्ण, धान्य और गौ—ये वस्तुएँ देवताओंकी प्रसन्नताके लिये श्रेष्ठ ब्राह्मणको दान करनी चाहिये। वाचकके भलीभाँति संतुष्ट होनेपर सब देवता संतुष्ट होते हैं। तत्पश्चात् यथाशक्ति घी और मिश्री मिलायी हुई खीरका ब्राह्मणोंको भोजन करावे। इस विधिसे विराटपर्व सुननेपर श्रोताको उत्तम फलकी प्राप्ति होती है॥ ५-७॥

